مجھے پینے دے، پینے دے کہ تیرے جامِ لعلیں میں
ابھی کچھ اور ہے، کچھ اور ہے، کچھ اور ہے ساقی

مجازؔ لکھنوی

کم قیمت میں معیاری اور مقبول ادب پیش کرنے والے

سٹار سیریز کی یہ پیش کش اپنی طرح کی
واحد کتاب ہے
جس میں
آپ کے پسندیدہ شاعر کا چنیدہ کلام
اُردو اور ہندی میں ایک ساتھ
پیش کیا جا رہا ہے
قارئین اس سلسلے کے بارے میں اپنی
رائے سے نوازیں۔

## اِس خصوصی سلسلے کی دوسری کتابیں

- ظفرؔ کی شاعری
- غالبؔ کی شاعری
- شکیلؔ کی شاعری
- ساحرؔ کی شاعری

(عمدہ آفسیٹ طباعت، اردو ہندی میں ایک ساتھ سٹار پاکٹ سیریز)

# مجاز کی شاعری

(اردو، ہندی میں یکجا)

مرتب:

آمر دہلوی

DEHLVI AMAR (Comp.)

MAJAZ KI SHAIRI

(POETRY COLLECTION)

STAR, NEW DELHI. 1983

Rs.5.00

سول ڈسٹری بیوٹرز

سٹار بک سینٹر 1641۔ دریبہ کلاں، دہلی ۱۱۰۰۰۶

---

ناشر:

سٹار پبلیکیشنز (پرائیوٹ) لمیٹڈ

آصف علی روڈ، نئی دہلی ۱۱۰۰۰۲

پہلا ایڈیشن: ۱۹۸۳ء

قیمت: صرف پانچ روپے -/5

طابع:۔

# شاعر کے بارے میں

مجازؔ لکھنوی سنہ ۱۹۱۱ء میں اودھ کے مشہور شہر بارہ بنکی کے قصبہ ردولی میں پیدا ہوئے۔ والدین نے اسرار الحق نام رکھا۔ مجازؔ تخلص اختیار کیا۔ ابتدا سے ہی ادبی اور تعلیمی ماحول میں پرورش پانے کی وجہ سے شاعری سے دلچسپی رہی۔ علی گڑھ مسلم یونیورسٹی سے بی اے پاس کرنے کے بعد کچھ دنوں آل انڈیا ریڈیو دہلی میں اور کچھ دنوں حکومت بمبئی کے محکمۂ اطلاعات میں ملازم رہے۔ بعد ازاں حلقۂ ادب لکھنؤ کے سرگرم رکن اور "نیا ادب" کے ادارہ سے منسلک رہنے کے بعد ہارڈنگ لائبریری دہلی میں ملازم ہو گئے۔ بمبئی کے دوران قیام فلمی دنیا سے بھی ان کی وابستگی رہی۔ اور انہوں نے کئی فلموں میں گیت بھی لکھے۔

مجازؔ ایک حساس اور عالی ظرف انسان اور حقیقت نگار شاعر تھے۔ اسی لئے ملک کی بڑھتی ہوئی متوسط طبقہ کی ابتری، بے روزگاری کا خوفناک بھوت، گرتے ہوئے سماجی اخلاق، بدلتے ہوئے انسانی معیار سے بھی وہ بے حد متاثر ہوئے تھے اور اس ہیبت ناک سماج کے خلاف

احتجاج کرتے رہے اور دعوت انقلاب دیتے رہے۔ انہوں نے بیداری کا پیغام سنایا اور فرسودہ نظام کے خلاف جنگ کرنے کے لئے آمادہ کیا۔

اپنی شاعری کے ابتدائی دور سے گذر کر مجاز نے محسوس کیا کہ شاعری کا مقصد خطیبانہ نظمیں لکھنا ہی نہیں ہے بلکہ ایک فنکار کے لئے ضروری ہے کہ وہ اپنے اردگرد کے حالات کا مطالعہ کرے اور اسے سمجھنے کی کوشش کرے۔ مجاز نے ڈرائنگ روم میں شعر کہنا شروع کیا۔ وہاں سے اٹھ کر پبلک میٹنگ میں نغمہ سرا ہوئے۔ پھر فن کی دنیا میں داخل ہو کر اپنے جذبات کو اس طرح بیان کرنے لگے کہ ان میں ہمہ گیری آ گئی۔ مجاز کے یہاں جذبات نگاری کوٹ کوٹ کر بھری ہوئی ہے۔ مایوسی، ناامیدی اور قنوطیت کے عناصر ان کے یہاں بہت کم ہیں۔ جوانی کی سرمستی اور امنگوں نے ان کے کلام کو ایک خاص دلکشی بخشی ہے۔

مجاز کے کلام کا مجموعہ ۱۹۳۸ء میں آہنگ کے نام سے شائع ہو کر کافی مقبول ہوا۔ ۱۹۵۵ء میں اردو کے اس مقبول رومانی شاعر نے صرف ۴۴ سال کی مختصر سی عمر میں اس دنیا کو خیرباد کہا۔

امر دہلوی

मुझे पीने दे, पीने दे कि तेरे जाम-ए-लाअली में
अभी कुछ और है, कुछ और है, कुछ और है साक़ी

'मजाज़' लखनवी

स्टार सीरीज़ के इस क्रम में प्रस्तुत कर रहे हैं आप के प्रिय उर्दू शायरों की चुनी हुई शायरी—उर्दू और हिन्दी लिपि में एक साथ !

इस क्रम में अन्य उर्दू कवियों की शायरी के संकलन भी अवश्य पढ़िए !



---

प्रकाशक

स्टार पब्लिकेशंज़ (प्रा०) लि०

**आसफ़ अली रोड, नयी दिल्ली-110002**

# 'मजाज़'
# की
# शायरी

(उर्दू, हिन्दी में एक साथ)

संकलन कर्ता

**'अमर' देहलवी**

Dehlvi, Amar (Comp.) : MAJAZ KI SHAIRI
(Poetry Collection)
Star, New Delhi 1983
Rs. 5·00

प्रथम संस्करण
1983

वितरक :
स्टार पब्लिकेशंज (सेल्ज)
1641, दरीबा कलां, दिल्ली-110006

---

प्रकाशक :
स्टार पब्लिकेशंज (प्रा०) लि०
आसफ़ अली रोड, नयी दिल्ली-110002

▭
मूल्य : पांच रुपये मात्र (5·00)

▭
मुद्रक :—जुपीटर आफसैट प्रैस
शाहदरा, दिल्ली-११००३२

# शायर के बारे में

'मजाज़' लखनवी 1911 ई० में अवध के प्रसिद्ध नगर बाराबंकी के रदौली शहर में पैदा हुए। माता-पिता ने असरार उलहक़ नाम रखा। 'मजाज़' तखल्लुस अपनाया। शुरू से ही साहित्यक और शैक्षणिक माहौल में परवरिश पाने के कारण शायरी से दिलचस्पी रही। अलीगढ़ मुस्लिम विश्वविद्यालय से बी० ए० पास करने के बाद कुछ दिनों आल इण्डिया रेडियो देहली में और कुछ दिनों बम्बई सरकार के सूचना एवं प्रसारण मंत्रालय में कार्य किया। इसके बाद 'हलक़ा-ए-अदब' लखनऊ के कार्यकर्ता और 'नया अदब' संस्था से जुड़े रहने के बाद हार्डिंग लाइब्रेरी देहली में मुलाज़िम हो गए। बम्बई में रहते हुए फिल्मी दुनिया से भी जुड़े और कई फिल्मों के गीत भी लिखे।

'मजाज़' एक हस्सास और आली-ज़र्फ़ इंसान और हकीक़त निगार शायर थे। इसीलिए देश में बढ़ती हुई 'मिडिल क्लास' की अबतरी, बेरोज़गारी का खौफ़नाक भूत, गिरते हुए समाजी स्तर और बदलते हुए इन्सानी मेआर से वे बेहद प्रभावित हुए थे और उस हैबतनाक समाज के खिलाफ़ आवाज़ उठाते रहे और दावत-ए-इन्क़लाब देते रहे उन्होंने बेदारी का पैग़ाम सुनाया और फरसूदा निज़ाम के खिलाफ़ जंग करने के लिए तैयार किया।

अपनी शायरी के प्रारम्भिक दौर से गुज़रकर 'मजाज़' ने महसूस किया कि शायरी का मक़सद उपदेश वाली नज़्मे लिखना ही नहीं, वरन् एक फन्कार के लिए ज़रूरी है कि वह अपने आस-पास के हालात का जायज़ा ले और उसे समझने की कोशिश करे, 'मजाज़' ने

ड्राइंग-रूम में शे'र कहना शुरू किया, वहां से उठकर पब्लिक मीटिंग में नग़मा सरा हुए, फिर फ़न की दुनिया में दाखिल होकर अपने जज़्बात को इस प्रकार ब्यान करने लगे कि उनमें हमागीरी आ गई। 'मजाज़' के यहां जज़्बात निगारी कूट-कूटकर भरी हुई है। मायूसी नाउम्मीदी और क़नूतियत के लक्षण बहुत कम है, जवानी की सर-मस्ती और उमंगों ने उनके कलाम को एक खास दिलकशी बख्शी है।

'मजाज़' के कलाम का मजमुआ 1938 ई० में 'आहंग' के नाम से प्रकाशित होकर काफ़ी प्रसिद्ध हुआ। 1955 ई० में उर्दू के इस प्रसिद्ध रूमानी शायर ने केवल 44 वर्ष की मुख्तसिर आयु में इस संसार को अलविदा कहा।

'अमर' देहलवी

# उर्दू के लोकप्रिय शायरों

## की चुनी हुई शायरी अब

### उर्दू और हिन्दी लिपि में एक साथ !

स्टार पॉकिट सीरीज़ के अन्तर्गत एक नया क्रम शुरू किया जा रहा है—जिसमें आपके प्रिय उर्दू शायरों की रचनाओं का संकलन।

**उर्दू—हिन्दी** दोनों भाषाओं में आमने-सामने प्रस्तुत किया जा रहा है।

इस क्रम की पहली पाँच पुस्तकें इसी मास प्रस्तुत की जा रही हैं।

यदि पाठकों को यह पुस्तकें पसन्द आईं तो हमारा प्रयास होगा।

कि उर्दू के सभी लोकप्रिय शायरों की शायरी इस क्रम में प्रस्तुत का जाए

अतः पाठकों से निवेदन है कि इन पुस्तकों के बारे में अपने विचार हमें अवश्य लिखें।

—प्रकाशक

چھلکے تری آنکھوں سے شراب اور زیادہ
مہکیں ترے عارض کے گلاب اور زیادہ
اللہ کرے زورِ شباب اور زیادہ

سچ تو یہ ہے مجازؔ کی دنیا
حسن اور عشق کے سوا کیا ہے

تم بھی مجازؔ انسان ہو آخر لاکھ چھپاؤ عشق اپنا
یہ بھید مگر کھل جائے گا، یہ راز مگر افشا ہو گا

छलके तेरी आँखों से शराब और ज्यादा
महकें तेरे आरिज़ के गुलाब और ज्यादा
अल्लाह करे ज़ोर-ए-शबाब और ज्यादा

○

सच तो यह है 'मजाज़' की दुनिया
हुस्न और इश्क़ के सिवा क्या है

○

तुम भी 'मजाज़' इंसां हो आख़िर, लाख छुपाओ इश्क़ अपना
यह भेद मगर खुल जायेगा, यह राज़ मगर अफ़शा होगा

# تعارف

خوب پہچان لو اسرار ہوں میں
جنسِ الفت کا طلبگار ہوں میں
عشق ہی عشق ہے دنیا میری
فتنۂ عقل سے بیزار ہوں میں
چھیڑتی ہے جسے مضرابِ الم
سازِ فطرت کا وہی تار ہوں میں
عیب، جو حافظ و خیام میں تھا
ہاں کچھ اس کا بھی گنہگار ہوں میں
زندگی کیا ہے گناہِ آدم
زندگی ہے تو گنہگار ہوں میں
میری باتوں میں مسیحائی ہے
لوگ کہتے ہیں کہ بیمار ہوں میں
اک لپکتا ہوا شعلہ ہوں میں
اک چلتی ہوئی تلوار ہوں میں

۱۹۳۵ء

## तआरुफ़

ख़ूब पहचान लो 'असरार' हूँ मैं
जिन्स-ए-उलफ़त[1] का तलबगार[2] हूँ मैं

इश्क़ ही इश्क़ है दुनिया मेरी
फितना-ए-अक़्ल से बेज़ार[3] हूँ मैं

छेड़ती है जिसे मिज़राब-ए-अलम[4]
साज़-ए-फ़ितरत[5] का वही तार हूँ मैं

ऐब[6] जो हाफ़िज़-ओ-ख़य्याम में था
हाँ कुछ इसका भी गुनहगार हूँ मैं

ज़िन्दगी क्या है गुनाह-ए-आदम
ज़िन्दगी है तो गुनहगार हूँ मैं

मेरी बातों में मसीहाई[7] है है
लोग कहते हैं कि बीमार हूँ मैं

एक लपकता हुआ शोला हूँ मैं
एक चलती हुई तलवार हूँ मैं

1935

□

---

1. मुहब्बत 2. चाहनेवाला 3. नफ़रत करना 4. ग़म की चोट 5. क़ुदरत 6. बुराई 7. बीमार को शिफ़ा देने वाला ।

# غزل

حسن پھر فتنہ گر ہے کیا کہیئے
دل کی جانب نظر ہے کیا کہیئے

پھر وہی رہگذر ہے کیا کہیئے
زندگی راہ پر ہے کیا کہیئے

حسن خود پردہ در ہے کیا کہیئے
یہ ہماری نظر ہے کیا کہیئے

آہ تو بے اثر تھی برسوں سے
نغمہ بھی بے اثر ہے کیا کہیئے

حسن ہے اب نہ حسن کے جلوے
اب نظر ہی نظر ہے کیا کہیئے

آج بھی مجاز خاک نشیں
اور نظر عرش پر ہے کیا کہیئے

سنہ ۱۹۳۶ء

## ग़ज़ल

हुस्न फिर फ़ितनागर[1] है क्या कहिये
दिल की जानिब[2] नज़र है क्या कहिये

फिर वही रहगुज़र[3] है क्या कहिये
ज़िन्दगी राहबर[4] है क्या कहिये

हुस्न ख़ुद पर्दादर[5] है क्या कहिये
यह हमारी नज़र है क्या कहिये

आह तो बे-असर थी बरसों से
नग़मा भी बे-असर है क्या कहिये

हुस्न है अब न हुस्न के जलवे
अब नज़र ही नज़र है क्या कहिये

आज भी है 'मजाज़' ख़ाक-नशीं[6]
और नज़र अर्श[7] पर है क्या कहिये

1936

□

---

1. फ़ितने पैदा करने वाला 2. तरफ़ 3. आम रास्ता 4. रास्ता दिखाने वाला 5. पर्दा करने वाला 6. ज़मीन पर रहने वाला। 7. आसमान।

# غزل

حسن کو بے حجاب ہونا تھا
شوق کو کامیاب ہونا تھا

ہجر میں کیفِ اضطراب نہ پوچھ
خونِ دل بھی شراب ہونا تھا

تیرے جلووں میں گھر گیا آخر
ذرّے کو آفتاب ہونا تھا

کچھ تمہاری نگاہ کافر تھی
کچھ مجھے بھی خراب ہونا تھا

رات تاروں کا ٹوٹنا بھی مجازؔ
باعثِ اضطراب ہونا تھا

۱۹۳۰ء

## ग़ज़ल

हुस्न को बे-हिजाब[1] होना था
शौक़ को कामयाब होना था

हिज्र[2] में कैफ़-ए-इज़तराब[3] न पूछ
ख़ून-ए-दिल भी शराब होना था

तेरे जलवों में घिर गया आख़िर
ज़र्रे को आफ़ताब होना था

कुछ तुम्हारी निगाह काफ़िर थी
कुछ मुझे भी ख़राब होना था

रात तारों का टूटना भी 'मजाज़'
बाइस-ए-इज़तराब[4] होना था

1930

□

---

1. बेपर्दा 2. जुदाई 3. बेचैनी की हालत 4. बेचैनी का कारण।

# نمائش

وہ کچھ دوشیزگانِ ناز پرور
کھڑی ہیں اک لِساطی کی دکاں پر
نظر کے سامنے ہے ایک محشر
اور اک محشر ہے میرے دل کے اندر
وہ رُخساروں پہ ہلکی ہلکی سُرخی
لبوں میں پر فشاں روحِ گُلِ تر
وہ خوشبو آرہی ہے پیرہن سے
فضا ہے دور تک جس سے معطّر
نشاطِ رنگ و بُو سے چُور آنکھیں
شرابِ ناب سے لبریز ساغر
خرامِ ناز سے نغمے جگاتی
وہ چل دیں ایک جانب مسکرا کر
کسی کی حسرتیں پامال کرتی
کسی کی حسرتیں ہمراہ لے کر
ادھر ہم نے اک آہِ سرد کھینچی
ہنسی پھر آگئی اپنے کیے پر

۱۹۳۱ء

## नुमाएश

वह कुछ दोशीज़गान-ए-नाज परवर[1]
खड़ी हैं एक बिसाती की दुकां पर

नज़र के सामने है एक महशर
और एक महशर है मेरे दिल के अन्दर

वह रुखसारों पे हल्की-हल्की सुर्खी
लबों पर पुरफ़िशाँ[2] रूह-ए-गुले तर

वह खुश्बू आ रही है पैरहन से
फ़िज़ा है दूर तक जिस से मुअत्तर[3]

निशात[4]-ए-रंग बू से चूर आंखें
शराब-ए- नाब से लबरेज़ सागर

खराम[5]-ए-नाज़ से नग़में जगाती
वह चल दीं एक जानिब मुस्कुराकर

किसी की हसरतें पामाल[6] करती
किसी की हसरतें हमराह लेकर

इधर हमने एक आह-ए-सर्द खेंची
हँसी फिर आ गई अपने किये पर

□ 1931

---

1. जवान लड़कियां नाज़-ओ-अदा के साथ 2. गुलाब के फूल जैसी सुर्खी 3. खुशबूदार 4. खुशी 5. बड़ी अदा की चाल 6. मिटाना।

# غزل

کمالِ عشق ہے دیوانہ ہو گیا ہوں میں
یہ کس کے ہاتھ سے دامن چھڑا رہا ہوں میں

تمہیں تو ہو جسے کہتی ہے ناخدا دنیا
بچا سکو تو بچا لو، کہ ڈوبتا ہوں میں

یہ میرے عشق کی مجبوریاں معاذ اللہ
تمہارا راز تمہیں سے چھپا رہا ہوں میں

اس اِک حجاب پہ سو بے حجابیاں صدقے
جہاں سے چاہتا ہوں تم کو دیکھتا ہوں میں

بتانے والے وہیں پر بتاتے ہیں منزل
ہزار بار جہاں سے گزر چکا ہوں میں

کبھی یہ زعم کہ تو مجھ سے چھپ نہیں سکتا
کبھی یہ وہم کہ خود بھی چھپا ہوا ہوں میں

مجھے سُنے نہ کوئی مستِ بادۂ عشرت
مجازؔ ٹوٹے ہوئے دل کی اک صدا ہوں میں

۱۹۳۱ء

## ग़ज़ल

कमाल-ए-इश्क़[1] है दीवाना हो गया हूँ मैं
यह किसके हाथ से दामन छुड़ा रहा हूँ मैं

तुम्हीं तो हो जिसे कहती है नाख़ुदा[2] दुनिया
बचा सको तो बचा लो, कि डूबता हूँ मैं

यह मेरे इश्क़ की मजबूरियाँ मआज़-अल्लाह[3]
तुम्हारा राज़ तुम्हीं से छुपा रहा हूँ मैं

इस इक हिजाब[4] पे सौ बे-हिजाबियाँ सदक़े
जहाँ से चाहता हूँ तुमको, देखता हूँ मैं

बताने वाले वहीं पर बताते हैं मंज़िल
हज़ार बार जहाँ से गुज़र चुका हूँ मैं

कभी यह ज़ोम कि तू मुझसे छुप नहीं सकता
कभी यह वहम कि ख़ुद भी छुपा हुआ हूँ मैं

मुझे सुने न कोई मस्त-ए-बादा-ए-इशरत[5]
'मजाज़' टूटे हुए दिल की इक सदा हूँ मैं

1931

□

---

1. इश्क़ के कमाल तक पहुँचना 2. कश्ती खेने वाला 3. अल्लाह की पनाह 4. पर्दा 5. इशरत की शराब में मस्त।

# غزل

سارا عالم گوش بر آواز ہے
آج کن ہاتھوں میں دل کا ساز ہے

تو جہاں ہے زمزمہ پرواز ہے
دل جہاں ہے گوش بر آواز ہے

ہاں ذرا جرأت دکھا اے جذبِ دل
حسن کو پردے پہ اپنے ناز ہے

ہم نشیں دِل کی حقیقت کیا کہوں
سوز میں ڈوبا ہوا اِک ساز ہے

آپ کی مخمور آنکھوں کی قسم
میری مے خواری ابھی تک راز ہے

ہنس دیے وہ میرے رونے پر مگر
اُن کے ہنس دینے میں بھی اک راز ہے

حسن کو ناحق پشیماں کر دیا
اے جنوں یہ بھی کوئی انداز ہے

ساری محفل جس پہ جھوم اٹھی مجازؔ
وہ تو آوازِ شکستِ ساز ہے

۱۹۳۱ء

## ग़ज़ल

सारा आलम गोश-बर-आवाज़[1] है
आज किन हाथों में दिल का साज़[2] है

तू जहाँ है ज़मज़मा परवाज़ है
दिल जहाँ है गोश-बर-आवाज़ है

हाँ ज़रा जुरअत दिखा ऐ जज़्बे-दिल
हुस्न को पर्दे पे अपने नाज़ है

हम नशीं दिल की हक़ीक़त क्या कहूँ
सोज़ में डूबा हुआ एक साज़ है

आपकी मख़मूर[3] आँखों की क़सम
मेरी मयख़्वारी अभी तक राज़ है

हँस दिये वह मेरे रोने पर मगर
उनके हँस देने में भी एक राज़ है

हुस्न को नाहक़ पशेमाँ[4] कर दिया
ऐ जुनूँ यह भी कोई अन्दाज़ है

सारी महफ़िल जिस पे झूम उट्ठी 'मजाज़'
वह तो आवाज़-ए-शिकस्त-ए-साज़ है

□ 1931

---

1. आवाज़ की ओर कान लगाए हुए है 2. गीत 3. नशे में भरा हुआ 4. शर्मिन्दा ।

# غزل

نگاہِ لطف مت اُٹھا خوگرِ آلام رہنے دے
ہمیں ناکام رہنا ہے ہمیں ناکام رہنے دے

کسی معصوم پر بیداد کا الزام کیا معنی
یہ وحشت خیز باتیں عشقِ بد انجام رہنے دے

ابھی رہنے دے دل میں شوقِ شوریدہ کے ہنگامے
ابھی سر میں محبت کا جنونِ خام رہنے دے

ابھی رہنے دے کچھ دن لطفِ نغمہ مستیٔ صہبا
ابھی یہ ساز رہنے دے ابھی یہ جام رہنے دے

کہاں تک حسن بھی آخر کرے پاسِ رواداری
اگر یہ عشق خود ہی فرقِ خاص و عام رہنے دے

بہ ایں رندی مجازؔ اک شاعرِ مزدور و دہقاں ہے
اگر شہروں میں وہ بدنام ہے بدنام رہنے دے

۱۹۳۲ء

## ग़ज़ल

निगाह-ए-लुत्फ़ मत उठा ख़ूगर-ए-ग्रालाम[1] रहने दे
हमें नाकाम रहना है, हमें नाकाम रहने दे

किसी मासूम पर बेदाद[2] का इलज़ाम क्या मानी
यह वहशत खेज़ बातें इश्क-ए-बद ग्रन्जाम रहने दे

ग्रभी रहने दे दिल में शौक़-ए-शोरीदा के हंगामें
ग्रभी सर में मुहब्बत का जुनून-ए-खाम[3] रहने दे

ग्रभी रहने दे कुछ दिन लुत्फ़-ए-नग़मा मस्ती-ए-सहबा
ग्रभी यह साज़ रहने दे, ग्रभी यह जाम रहने दे

कहाँ तक हुस्न भी ग्राखिर करे पास-ए-रवादारी[4]
ग्रगर यह इश्क खुद ही फ़र्क़ खास-ग्रो-ग्राम रहने दे

बईं रिन्दी 'मजाज़' एक शायर-ए-मज़दूर-ग्रो-दहक़ां[5] है
ग्रगर शाहरों में वह बदनाम है बदनाम रहने दे

1932

□

---

1. मुसीबत के ग्रादी 2. ज़ुल्म 3. बेकार का पागलपन 4. लेहाज
5. देहाती मज़दूर।

# غزل

رہِ شوق سے اب ہٹا چاہتا ہوں
کشش حُسن کی دیکھنا چاہتا ہوں
کوئی دل سا دردآشنا چاہتا ہوں
رہِ عشق میں رہنما چاہتا ہوں
تجھی سے تجھے چھیننا چاہتا ہوں
یہ کیا چاہتا ہوں یہ کیا چاہتا ہوں
خطاؤں پہ جو مجھ کو مائل کرے پھر
سزا اور ایسی سزا چاہتا ہوں
وہ مخمور نظریں، وہ مدہوش آنکھیں
خرابِ محبّت ہوا چاہتا ہوں
وہ آنکھیں جھکیں وہ کوئی مُسکرایا
پیامِ محبّت سُنا چاہتا ہوں
تجھے ڈھونڈتا ہوں تری جستجو ہے
مزا ہے کہ خود گم ہوا چاہتا ہوں
کہاں کا کرم اور کیسی عنایت
مجازؔ اب جفا ہی جفا چاہتا ہوں

۱۹۳۲ء

## ग़ज़ल

रह-ए-शौक़[1] से अब हटा चाहता हूँ
कशिश हुस्न की देखना चाहता हूँ

कोई दिल-सा दर्द आशना चाहता हूँ
रह-ए-इश्क़ में रहनुमा[2] चाहता हूँ

तुझी से तुझे छीनना चाहता हूँ
यह क्या चाहता हूँ यह क्या चाहता हूँ

ख़ताओं पह जो मुझको माइल करे फिर
सज़ा और ऐसी सज़ा चाहता हूँ

वह मख़मूर नज़रें वह मदहोश आँखें
ख़राब-ए-मुहब्बत[3] हुआ चाहता हूँ

वह आँखें झुकीं वह कोई मुस्कुराया
प्याम-ए-मुहब्बत सुना चाहता हूँ

तुझे ढूंढ़ता हूँ तेरी जुस्तजू है
मज़ा है कि ख़ुद गुम हुआ चाहता हूँ

कहाँ का करम और कैसी इनायत
'मजाज़' अब जफ़ा ही जफ़ा[4] चाहता हूँ

1932

□

---

1. शौक़ का रास्ता 2. रास्ता दिखाने वाला 3. मुहब्बत में ख़राब होना 4. बेवफ़ाई।

# غزل

خامشی کا تو نام ہوتا ہے
ورنہ یوں بھی کلام ہوتا ہے

عشق کو پوچھتا نہیں کوئی
حسن کا احترام ہوتا ہے

آنکھ سے آنکھ جب نہیں ملتی
دل سے دِل ہم کلام ہوتا ہے

حُسن کو شرمسار کرنا ہی
عشق کا انتقام ہوتا ہے

اللہ اللہ یہ نازِ حُسن مجاز
انتظارِ سلام ہوتا ہے

۱۹۳۲ء

## ग़ज़ल

ख़ामशी का तो नाम होता है
वरना यूं भी कलाम[1] होता है

इश्क़ को पूछता नहीं कोई
हुस्न का एहतराम[2] होता है

आंख से आंख जब नहीं मिलती
दिल से दिल हमकलाम[3] होता है

हुस्न को शर्मसार[4] करना ही
इश्क़ का इन्तेक़ाम[5] होता है

अल्ला-अल्ला यह नाज़-ए-हुस्न-ए-'मजाज़'
इन्तज़ार-ए-सलाम होता है

1932

□

---

1. बातचीत 2. इज़्ज़त 3. बात करना 4. शर्मिन्दा करना
5. बदला लेना।

# نغمۂ ٹیگور
(ترجمہ از گارڈنر)

میں نے ہنگامِ صبح ، اَے دنیا
تیرے گلشن سے ایک گُل توڑا
اپنے سینے پہ دی جگہ اُس کو
چُبھ گیا دل میں لیکن اِک کانٹا
شام ہوتے ہی میں نے یہ دیکھا
گُل تھا پژمردہ درد باقی تھا
حُسن و خوشبو میں اِک سے اِک بڑھکر
اور بھی ہوں گے تجھ میں گُل پیدا
میری گل چینیوں کا وقت مگر
ایک مدّت ہوئی کہ ختم ہوا
اور اب جب کہ رات طاری ہے
گُل نہیں پاس، درد باقی ہے

۱۹۳۲ء

○

## नग़मा-ए-टैगोर

(तर्जुमा अज़ गार्डनर)

मैंने हंगाम-ए-सुब्हा[1], ऐ-दुनिया
तेरे गुलशन से एक गुल तोड़ा

अपने सीने पे दी जगह उसको
चुभ गया दिल में लेकिन एक काँटा

शाम होते ही मैंने यह देखा
गुल था पज़मुर्दा[2] दर्द बाक़ी था

हुस्न-ओ-खश्बू में इक से इक बढ़कर
और भी होंगे तुझमें गुल पैदा

मेरी गुलचीनियों[3] का वक़्त मगर
एक मुद्दत हुई कि खत्म हुआ

और अब जबकि रात तारी[4] है
गुल नहीं पास दर्द बाक़ी है

1932

□

1. सुबह की घमा घमी 2. टूटा हुआ दिल 3. ख़ुशग्राहग बातें
4. फैली हुई।

# غزل

یہ میری دنیا یہ میری ہستی — نغمہ طرازی، صہبا پرستی

شاعر کی دنیا، شاعر کی ہستی — یا نالۂ غم، یا شورِ مستی

سب سے گریزاں، سب پر برستی — آنکھوں کی مستی مہنگی نہ سستی

یا خلد و ساقی اے جذبِ مستی — یا ٹکڑے ٹکڑے دامانِ ہستی

محوِ سفر ہوں، گرمِ سفر ہوں — میری نظر میں رفعت نہ پستی

ان انکھڑیوں کا عالم نہ پوچھو — صہبا ہی صہبا، مستی ہی مستی

وہ آ بھی جاتے، وہ ہو بھی جاتے — چشمِ تمنا پھر بھی ترستی

اُن کا کرم ہے اُن کی محبت
کیا میرے نغمے کیا میری ہستی

۱۹۳۲ء

## ग़ज़ल

यह मेरी दुनिया यह मेरी हस्ती[1]
नग़मा तराज़ी सहबा परसती

शायर की दुनिया, शायर की हस्ती
था नाला-ए-ग़म[2] या शोर-ए-मस्ती

सबसे गुरेज़ां, सब पर बरसती
आंखों की मस्ती महगी न सस्ती

या खुल्द-ओ-साक़ी, ऐ जज़्ब-ए-मस्ती
या टुकड़े-टुकड़े दामान-ए-हस्ती

महव-ए-सफ़र हूँ, गर्म-ए-सफर हूँ
मेरी नज़र में रफ़अत[3] न पस्ती

इन अंखड़ियों का आलम न पूछो
सहबा ही सहबा, मस्ती ही मस्ती

वह आ भी जाते, वह हो भी जाते
चश्म--ए-तमन्ना[4] फिर भी तरसती

उनका करम है उनकी मुहब्बत
क्या मेरे नग़में, क्या मेरी हस्ती

□ 1932

---

1. जिन्दगी 2. गीत 3. बुलन्दी 4. तमन्ना और आरज़ू की आँखों में झलक।

# غزل

سینے میں ان کے جلوے چھپائے ہوئے تو ہیں
ہم اپنے دل کو طور بنائے ہوئے تو ہیں

تاثیرِ جذبِ شوق دکھائے ہوئے تو ہیں
ہم تیرا ہر حجاب اٹھائے ہوئے تو ہیں

ہاں کیا ہوا وہ حوصلۂ دید اہلِ دل
دیکھو نا وہ نقاب اٹھائے ہوئے تو ہیں

تیرے گناہگار، گنہ گار ہی سہی
تیرے کرم کی آس لگائے ہوئے تو ہیں

یوں تجھ کو اختیار ہے تاثیر دے نہ دے
دستِ دعا ہم آج اٹھائے ہوئے تو ہیں

ذکر ان کا گر زباں پہ نہیں ہے تو کیا ہوا
اب تک نفس نفس میں سمائے ہوئے تو ہیں

مٹتے ہوؤں کو دیکھ کے کیوں رو نہ دیں مجازؔ
آخر کسی کے ہم بھی مٹائے ہوئے تو ہیں

۱۹۳۲ء

## ग़ज़ल

सीने में उनके जलवे छुपाये हुए तो हैं
हम अपने दिल को-तूर[1] बनाए हुए तो हैं

तासीर जज़्ब-ए-शौक़ दिखाये हुए तो हैं
हम तेरा हर हिजाब[2] उठाये हुये तो हैं

हाँ क्या हुआ वह हौसला-ए-दीद[3] अहल-ए-दिल
देखो ना वह नक़ाब उठाये हुए तो हैं

तेरे गुनहगार—गुनहगार ही सही
तेरे करम की आस लगाये हुए तो हैं

यूँ तुझको इख़्त्यार है तासीर दे न दे
दसत-ए-दुआ[4] हम आज उठाये हुए तो हैं

ज़िक्र उनका गर ज़बाँ पे नहीं है तो क्या हुआ
अब तक नफ़स-नफ़स में समाये हुए तो हैं

मिटते हुओं को देख के क्यूँ रो न दे 'मजाज़'
आख़िर किसी के हम भी मिटाये हुए तो हैं

1932

□

---

1. पहाड़ का नाम 2. पर्दा 3. देखने का शौक़ 4. दुआ के लिये हाथ उठाना।

# غزل

عیش سے بے نیاز ہیں ہم لوگ
بے خودِ سوز و ساز ہیں ہم لوگ

جس طرح چاہے چھیڑ دے ہم کو
تیرے ہاتھوں میں ساز ہیں ہم لوگ

بے سبب التفات کیا معنی
کچھ تو اے چشمِ ناز ہیں ہم لوگ

محفلِ سوز و ساز ہے دنیا
حاصلِ سوز و ساز ہیں ہم لوگ

کوئی اس راز سے نہیں واقف
کیوں سراپا نیاز ہیں ہم لوگ

ہم کو رسوا نہ کر زمانے میں
بسکہ تیرا ہی راز ہیں ہم لوگ

سب اسی عشق کے کرشمے ہیں
ورنہ کیا اے مجاز ہیں ہم لوگ

۱۹۳۲ء

## ग़ज़ल

ऐश से बे-नियाज़ हैं हम लोग
बे-ख़ुद-ए-सोज-ओ-साज़ हैं हम लोग

जिस तरह चाहे छेड़ दे हमको
तेरे हाथों में साज़ हैं हम लोग

बे-सबब इलतेफ़ात[1] क्या मानी
कुछ तो ऐ चश्म-ए-नाज़ हैं हम लोग

महफ़िल-ए-सोज़-ओ-साज़ है दुनिया
हौसिल-ए-सोज़-ओ-साज़ हैं हम लोग

कोई इस राज़ से नहीं वाक़िफ़
क्यूँ सरापा-न्याज़[2] हैं हम लोग

हमको रुसवा[3] न कर ज़माने में
बस कि तेरा ही राज़ हैं हम लोग

सब इसी इश्क़ के करिश्मे हैं
वरना क्या ऐ 'मजाज़' हैं, हम लोग

1933

□

---

1. मुहब्बत होना और ख्याल करना 2. सर से पैर तक मुहब्बत में डूबे हुए 3. शर्मिन्दा।

# نظم

دیکھتا جذبِ محبّت کا اثر آج کی رات
میرے شانے پہ ہے اُس شوخ کا سر آج کی رات
اور کیا چاہیئے اب اے دلِ مجروح تجھے!
اُس نے دیکھا تو بہ اندازِ دگر آج کی رات
پھول کیا خار بھی ہیں آج گلستاں بکنار
سنگریزے ہیں نگاہوں میں گہر آج کی رات
نور ہی نور ہے کس سمت اٹھاؤں آنکھیں
حُسن ہی حُسن ہے تا حدِّ نظر آج کی رات
نرگسِ ناز میں وہ نیند کا ہلکا سا خمار!
وہ مرے نغمۂ شیریں کا اثر آج کی رات
نغمۂ و مے کا یہ طوفانِ طرب کیا کہیئے!
گھر مرا بن گیا خیّام کا گھر آج کی رات
اُن کے الطاف کا اتنا ہی فسوں کافی ہے
کم ہے پہلے سے بہت دردِ جگر آج کی رات

۱۹۳۳ء

## नज़्म

देखना जज़्बे मुहब्बत का असर आज की रात
मेरे शाने पे है उस शोख़ का सर आज की रात

और क्या चाहिये अब ऐ दिले मजरूह[1] तुझे !
उसने देखा तो बअन्दाज़-ए-दिगर[2] आज की रात

फूल क्या ख़ार भी हैं आज गुलिसतां बकिनार
संगरेज़े हैं निगाहों में गुहर[3] आज की रात

नूर ही नूर है किस सम्त[3] उठाऊँ आंखें
हुस्न ही हुस्न है ता हद-ए-नज़र आज की रात

नरगिस-ए-नाज़ में वह नीन्द का हल्का-सा ख़ुमार
वह मेरे नग़मा-ए-शीरीं का असर आज की रात

नग़मा-ओ-मय का यह तूफ़ान-ए-तरब क्या कहिये !
घर मेरा बन गया ख़य्याम का घर आज की रात

उनके अलताफ़ का इतना ही फ़ुसूं[1] काफ़ी है
कम है पहले से बहुत दर्द-ए-जिगर आज की रात !

1933

□

---

1. ज़ख़्मी 2. दूसरे तरीक़े से 3. मोती 4. जादू ।

# غزل

خود دل میں رہ کے آنکھ سے پردا کرے کوئی
ہاں لُطف جب ہے پا کے بھی ڈھونڈا کرے کوئی

تم نے تو حُکم ترکِ تمنّا سنا دیا
کِس دل سے آہ ترکِ تمنّا کرے کوئی

دنیا لرز گئی دلِ حرماں نصیب کی!
اس طرح سازِ عیش نہ چھیڑا کرے کوئی

مجھ کو یہ آرزو وہ اُٹھائیں نقاب خود
اُن کو یہ انتظار تقاضا کرے کوئی

رنگینیٔ نقاب میں گُم ہو گئی نظر
کیا بے حجابیوں کا تقاضا کرے کوئی

یا تو کسی کو جراُتِ دیدار ہی نہ ہو
یا پھر مری نگاہ سے دیکھا کرے کوئی

ہوتی ہے اِس میں حُسن کی توہین اے مجاز
اتنا نہ اہلِ عشق کو رسوا کرے کوئی

۱۹۳۲ء

## ग़ज़ल

ख़ुद दिल में रह के आँख से पर्दा करे कोई
हां लुत्फ़ जब है पाके भी ढूँढ़ा करे कोई

तुमने तो हुक्म-ए-तर्क-ए-तमन्ना सुना दिया
किस दिल से आह तर्क-ए-तमन्ना करे कोई

दुनिया लरज़ गई दिल-ए-हिरमाँ-नसीब[1] की
इस तरह साज़-ए-ऐश न छेड़ा करे कोई

मुझको यह आरज़ू वह उठायें नक़ाब ख़ुद
उनको यह इन्तेज़ार तक़ाज़ा करे कोई

रंगीनी-ए-नक़ाब में ग़ुम हो गई नज़र
क्या बे-हिजाबियों[2] का तक़ाज़ा करे कोई

या तो किसी को जुरअत-ए-दीदार ही न हो
या फिर मेरी निगाह से देखा करे कोई

होती है इसमें हुस्न की तौहीन ऐ 'मजाज़'
इतना न अहल-ए-इश्क़ को रुसवा[3] करे कोई।

1933

□

---

1. क़िस्मत के मारे हुए 2. बेपर्दगी 3. बदनाम।

# شوقِ گریزاں

دیر و کعبہ کا میں نہیں قائل
دیر و کعبہ کو آستاں نہ بنا
مجھ میں تو روحِ سرمدی مت پھونک
رونقِ بزمِ عارفاں نہ بنا
میری خودداریوں کا خون نہ کر
مطربِ بزمِ دلبراں نہ بنا
ماہ و انجم سے مجھ کو کیا نسبت
مجھ کو ان کا مزاجداں نہ بنا
جس کو اپنی خبر نہیں رہتی
اس کو سالارِ کارواں نہ بنا
اس زمیں کو زمیں ہی رہنے دے
اس زمیں کو تو آسماں نہ بنا
راز تیرا چھپا نہیں سکتا
تو مجھے اپنا رازداں نہ بنا

۱۹۳۴ء

## शौक़-ए-गुरेज़ाँ

दैर-ओ-काबा का मैं नहीं क़ायल
दैर-ओ-काबा को आसताँ न बना

मुझ में तू रूह-ए-सरमदी मत फूँक
रौनक-ए-बज़्म[1]-ए-अरिफाँ[2] न बना

मेरी ख़ुद्दारियों का ख़ून न कर
मतरब-ए-बज़्म-ए-दिलबराँ न बना

माह-ओ-अन्जुम से मुझको क्या निसबत
मुझको इनका मिज़ाजदाँ न बना

जिसको अपनी खबर नहीं रहती
उसको सालार-ए-कारवाँ न बना

इस ज़मीं को ज़मीं ही रहने दे
इस ज़मीं को तू आसमाँ न बना

राज़ तेरा छुपा नहीं सकता
तू मुझे अपना राज़दाँ न बना।

1934

□

---

1. महफ़िल 2. अल्लावाले 3. गीतों की महफ़िल।

# غزل

کچھ تجھ کو خبر ہے ہم کیا کیا، اَے شورشِ دوراں بھول گئے
وہ زلفِ پریشاں بھول گئے، وہ دیدۂ گریاں بھول گئے

اَے شوقِ نظارہ کیا کہیے، نظروں میں کوئی صورت ہی نہیں
اَے ذوقِ تصور کیا کیجیے، ہم صورتِ جاناں بھول گئے

اب گُل سے نظر ملتی ہی نہیں، اب دل کی کلی کھلتی ہی نہیں
اے فصلِ بہاراں رخصت ہو، ہم لطفِ بہاراں بھول گئے

سب کا تو مداوا کر ڈالا، اپنا ہی مداوا کر نہ سکے
سب کے تو گریباں سی ڈالے، اپنا ہی گریباں بھول گئے

یہ اپنی وفا کا عالم ہے، اب اُن کی جفا کو کیا کہیے
اک نشترِ زہر آگیں رکھ کر نزدیکِ رگِ جاں بھول گئے

۱۹۳۴ء

## ग़ज़ल

कुछ तुझको ख़बर है हम क्या-क्या ऐ शोरिश-ए-दौरां[1]
भूल गए
वह ज़ुल्फ़-ए-परीशां भूल गये, वह दीदा-ए-गिरयां[2] भूल गए

ऐ शौक-ए-नज़ारा क्या कहिये, नज़रों में कोई सूरत ही नहीं
ऐ ज़ौक़-ए-तसव्वर क्या कीजिये,हम सूरत-ए-जानां[3] भूल गएँ

अब गुल से नज़र मिलती ही नहीं, अब दिल की कली
खिलती ही नहीं
ऐ फ़सल-ए-बहारां रुख़सत हो, हम लुत्फ़-ए-बहारां भूल गए

सब-का तो मदावा[4] कर डाला अपना ही मदावा कर न सके
सब के तो गरीबां सी डाले, अपना ही गरीबां भूल गए

यह अपनी वफ़ा का आलम है, अब उनकी जफ़ा को
क्या कहिये
एक नश्तर ज़हर-आगीं[5] रखकर, नजदीक-ए-रग-ए-जां
भूल गये

1934

□

1. ज़माने की बेचैनी और तक़ाज़ा 2. रोने वाली आँखें 3. महबूब की सूरत 4. इलाज 5. ज़हर से भरा हुआ।

# جشنِ سالگرہ

اک مجمعِ رنگیں میں وہ گھبرائی ہوئی سی
بیٹھی ہے عجب ناز سے شرمائی ہوئی سی
آنکھوں میں حیا لب پہ ہنسی آئی ہوئی سی

لہریں سی وہ لیتا ہوا اک پھول کا سہرا
سہرے میں چمکتا ہوا اک چاند سا چہرا
اک رنگ سا رُخ پر کبھی ہلکا کبھی گہرا

سرشارِ نگاہوں میں حیا جھوم رہی ہے
ہیں رقص میں افلاک زمیں گھوم رہی ہے
شاعر کی وفا بڑھ کے قدم چوم رہی ہے

اے تو کہ ترے دم سے مری زمزمہ خوانی
ہو تجھ کو مبارک یہ تری نورِ جہانی
افکار سے محفوظ رہے تیری جوانی

چھلکے تری آنکھوں سے شراب اور زیادہ
مہکیں ترے عارض کے گلاب اور زیادہ
اللہ کرے زورِ شباب اور زیادہ

۱۹۳۵ء

## जश्न-ए-सालगिरह

इक मजमा-ए-रंगी में वह घबराई हुई सी
बैठी है अजब नाज़ से शर्माई हुई सी
आँखों में हया लब पे हँसी आई हुई सी

लहरें सी वह लेता हुआ एक फूल सा सेहरा
सेहरे में झमकता हुआ इक चाँद सा चेहरा
इक रंग-सा रुख पर कभी हल्का कभी गहरा

सरशार निगाहों में हया झूम रही है
हैं रक्स में अफ़लाक ज़मीं घूम रही है
शायर की वफ़ा बढ़ के क़दम चूम रही है

ऐ तू कि तेरे दम से मेरी ज़मज़मा[1] ख्वानी
हो तुझको मुबारक यह तेरी नूर-जहानी
अफ़कार[2] से महफ़ूज़ रहे तेरी जवानी

छलके तेरी आँखों से शराब और ज़्यादा
महकें तेरे आरिज़[3] के गुलाब और ज़्यादा
अल्लाह करे ज़ोर-ए-शबाब और ज़्यादा !

1935

□

---

1. शेरो-शायरी 2. दुनिया की चिन्ताएँ 3. गाल।

# خانہ بدوش

بستی سے تھوڑی دور چٹانوں کے درمیاں
ٹھہرا ہوا ہے خانہ بدوشوں کا کارواں
اُن کی کہیں زمین نہ اُن کا کہیں مکاں
پھرتے ہیں یونہی شام و سحر زیرِ آسماں
دھوپ اور ابرِ باد کے مارے ہوئے غریب
یہ وہ ہیں لوگ جن کو غلامی نہیں نصیب
اس کارواں میں طفل بھی ہیں نوجواں بھی ہیں
بوڑھے بھی ہیں، مریض بھی ہیں، ناتواں بھی ہیں
میلے پھٹے لباس میں کچھ دیویاں بھی ہیں
سب زندگی سے تنگ بھی ہیں سرگراں بھی ہیں
بیزار زندگی سے ہیں پیر و جواں سبھی
الطافِ شہریار کے ہیں نوحہ خواں سبھی

## ख़ानाबदोश

बस्ती से थोड़ी दूर चट्टानों के दरमियाँ
ठहरा हुआ है ख़ाना बदोशों का कारवाँ

उनकी कहीं ज़मीन न उनका कहीं मकाँ
फिरते हैं यूँ ही शाम-ओ-सहर जेर-ए-आसमाँ

धूप और अब्र-ए-बाद के मारे हुए ग़रीब
यह वह हैं लोग जिनको ग़ुलामी नहीं नसीब

इस कारवाँ में तिफ़्ल भी हैं नौजवाँ भी हैं
बूढ़े भी हैं, मरीज भी हैं, नातवाँ[1] भी हैं

मैले फटे लिबास में कुछ देवियाँ भी हैं
सब ज़िन्दगी से तंग भी हैं, सरगराँ[2] भी हैं

बेज़ार ज़िन्दगी से हैं पी-ओ[3] जवाँ सभी
अलताफ़-ए-शहरयार के हैं, नौहा-ख़्वाँ[4] सभी

□

---

1, कमज़ोर 2. काम में लगे हुए 3. बूढ़े लोग 4. गीत ग़म के गाने वाले।

# نذرِ دل

(ان کے نام)

اپنے دل کو دونوں عالم سے اٹھا سکتا ہوں میں
کیا سمجھتی ہو کہ تم کو بھی بھلا سکتا ہوں میں

کون تم سے چھین سکتا ہے مجھے کیا وہم ہے
خود زلیخا سے بھی تو دامن بچا سکتا ہوں میں

دل میں تم پیدا کرو پہلے مری سی جرأتیں
اور پھر دیکھو کہ تم کو کیا بنا سکتا ہوں میں

دفن کر سکتا ہوں سینے میں تمہارے راز کو
اور تم چاہو تو افسانہ بنا سکتا ہوں میں

تم سمجھتی ہو کہ ہیں پردے بہت سے درمیاں
میں یہ کہتا ہوں کہ ہر پردہ اٹھا سکتا ہوں میں

تم کہ بن سکتی ہو ہر محفل میں فردوسِ نظر
مجھ کو یہ دعویٰ کہ ہر محفل پہ چھا سکتا ہوں میں

آؤ مل کر انقلاب تازہ تر پیدا کریں!
دہر پر اس طرح چھا جائیں کہ سب دیکھا کریں

۱۹۳۶ء

## नज़र-ए-दिल

(उनके नाम)

अपने दिल को दोनों आलम से उठा सकता हूँ मैं
क्या समझती हो कि तुमको भी भुला सकता हूँ मैं

कौन तुमसे छीन सकता है, मुझे क्या वहम है
ख़ुद ज़ुलैखा[1] से भी तो दामन बचा सकता हूँ मैं

दिल में तुम पैदा करो पहले मेरी सी जुरअतें[2]
और फिर देखो कि तुमको क्या बना सकता हूँ मैं

दफ़्न कर सकता हूँ सीने में, तुम्हारे राज़ को
और तुम चाहो तो अफ़साना बना सकता हूँ मैं

तुम समझती हो कि हैं पर्दे बहुत से दरमियाँ
मैं यह कहता हूँ कि हर पर्दा उठा सकता हूँ मैं

तुम कि बन सकती हो हर महफ़िल में फ़िरदौस-ए-नज़र[3]
मुझको यह दवा कि हर महफ़िल पे छा सकता हूँ मैं

आओ मिलकर इनक़लाब-ए-ताजा तर[3] पैदा करें !
दहर[4] पर इस तरह छा जाएँ कि सब देखा करें

1936

□

---

1. मिस्र की एक अति सुन्दर स्त्री का नाम 2. हौसलामन्दी
3. निगाहों की जन्नत 4. बिलकुल नया 5. ज़माना।

# نظم

مہوشوں کا طرب انگیز تبسم کیا ہے
ہے تو سب کچھ یہ مگر خواب اثر کیوں ہو جائے
حسن کی جلوہ گہہ ناز کا افسوں تسلیم
یہی قربان گہہ اربابِ نظر کیوں ہو جائے

میں نے سوچا تھا کہ دشوار ہے منزل اپنی
اک حسیں بازوئے سیمیں کا سہارا بھی تو ہو
دشتِ ظلمات سے آخر کو گذرنا ہے مجھے
کوئی رخشندہ و تابندہ ستارا بھی تو ہو

آگ کو کس نے گلستاں نہ بنانا چاہا
جل بجھے کتنے خلیلؑ آگ گلستاں نہ بنی
ٹوٹ جانا درِ زنداں کا تو دشوار نہ تھا
خود زلیخا ہی رفیقِ مہِ کنعاں نہ بنی

## नज़्म

महविशों[1] का तरब-अंगेज़[2] तबस्सुम क्या है
है तो सब कुछ यह मगर ख़्वाब असर क्यों हो जाए
हुस्न को जलवा गह-ए-नाज़ का अफ़सूँ[3] तसलीम
यही क़ुरबा न गिह-ए-अरबाब-ए-नज़र क्यों हो जाए

मैंने सोचा था कि दुशवार है मंज़िल अपनी
एक हँसी बा-ज़ूए-सीमीं का सहारा भी तो हो
दश्त-ए-ज़ुलमात[4] से आख़िर को गुज़रना है मुझे
कोई रख़शन्दा[5]-ओ-ताबिन्दा सितारा भी तो हो

आग को किसने गुलिसताँ न बनाना चाहा
जल बुझे कितने ख़लील आग गुलिसताँ न बनी
टूट जाना दर-ए-ज़िन्दाँ[6] का तो दुशवार न था
ख़ुद ज़ुलैख़ा[7] ही रफ़ीक़-ए-मह-ए-कनआँ न बनी

□

---

1. ख़ूबसूरत जवान लड़कियाँ 2. मिठास से भरा हुआ 3. जादू 4. अँधेरे के जंगल 5. चमकता हुआ 6. क़ैदख़ाना 7. मिस्र की एक अति सुन्दर स्त्री का नाम।

# مجبُوریاں

میں آہیں بھر نہیں سکتا کہ نغمے گا نہیں سکتا
سکوں لیکن مرے دل کو میسر آ نہیں سکتا
کوئی نغمے تو کیا اب مجھ سے میرا ساز بھی لے لے
جو گانا چاہتا ہوں آہ وہ میں گا نہیں سکتا
متاعِ سوز و سازِ زندگی، پیمانہ و بربط
میں خود کو ان کھلونوں سے بھی اب بہلا نہیں سکتا
نہ طوفاں روک سکتے ہیں نہ آندھی روک سکتی ہے
مگر پھر بھی میں اس قصرِ حسیں تک جا نہیں سکتا
وہ مجھ کو چاہتی ہے اور مجھ تک آ نہیں سکتی
میں اُس کو پوجتا ہوں اور اُس کو پا نہیں سکتا
یہ مجبوری سی مجبوری یہ لاچاری سی لاچاری
کہ اُس کے گیت بھی جی کھول کر میں گا نہیں سکتا
حدیں وہ کھینچ رکھی ہیں حرم کے پاسبانوں نے
کہ بن مجرم بنے پیغام بھی پہنچا نہیں سکتا

۱۹۳۶ء

## मजबूरियाँ

मैं आहें भर नहीं सकता कि नग़में गा नहीं सकता
सुकूं लेकिन मेरे दिल को मयस्सर आ नहीं सकता

कोई नग़में[1] तो क्या अब मुझ से मेरा साज़ भी ले ले
जो गाना चाहता हूँ आह वह मैं गा नहीं सकता

मता-ए-[2]-सोज़-ओ-साज़-ए-ज़िन्दगी पैमाना-ओ-बरबत
मैं ख़ुद को इन खिलौनों से भी अब बहला नहीं सकता

न तूफ़ाँ रोक सकते हैं न आन्धी रोक सकती है
मगर फिर भी मैं इस क़स्र-ए-हँसी[3] तक जा नहीं सकता

वह मुझको चाहती है और मुझ तक आ नहीं सकती
मैं उसको पूजता हूँ और उसको पा नहीं सकता

यह मजबूरी सी मजबूरी यह लाचारी सी लाचारी
कि उसके गीत भी जी खोलकर मैं गा नहीं सकता

हदें वह खेंच रखी हैं हरम के पासबानों[4] ने
कि बिन मुजरिम बने पैग़ाम भी पहुँचा नहीं सकता

1936

□

---

1. गीत 2. दौलत 3, ख़ूबसूरत महल 4. हिफ़ाज़त करने वाले।

# نظمِ نورا

وہ نوخیز نورا وہ اِک بنتِ مریم
وہ مخمور آنکھیں وہ گیسوئے پُرخم
وہ اک نرس تھی چارہ گرِ جس کو کہیے
مداوائے دردِ جگر جس کو کہیے
جوانی سے طفلی گلے مِل رہی تھی
ہوا چل رہی تھی، کلی کِھل رہی تھی

وہ پُر رعب تیور، وہ شاداب چہرہ
متاعِ جوانی پہ فطرت کا پہرہ
سفید اور شفاف کپڑے پہن کر
مرے پاس آتی تھی اک حور بن کر
دوا اپنے ہاتھوں سے مجھ کو پلاتی
"اب اچھے ہو" ہر روز مژدہ سُناتی
نہیں جانتی ہے مِرا نام تک وہ
مگر بھیج دیتی ہے پیغام تک وہ
یہ پیغام آتے ہی رہتے ہیں اکثر
کہ کس روز آؤ گے بیمار ہو کر

۱۹۳۶ء

## नज़्म-ए-नूरा

वह नौख़ेज़ नूरा वह इक बिन्त-ए-मरयम[1]
वह मख़मूर आँखें वह गेसू-ए-पुर ख़म[2]

वह इक नर्स थी चारागर जिसको कहिये
मदावा-ए-दर्द-ए-जिगर जिसको कहिये

जवानी से तिफ़ली[3] गले मिल रही थी
हवा चल रही थी, कली खिल रही थी

वह पुर रोब तेवर वह शादाब चेहरा
माताए जवानी[4] पे फ़ितरत का पहरा

सफ़ेद और शफ़्फ़ाक़ कपड़े पहनकर
मेरे पास आती थी एक हूर बनकर

दवा अपने हाथों से मुझको पिलाती
"अब अच्छे हो" हर रोज़ मुज़दा[5] सुनाती

नहीं जानती है मेरा नाम तक वह
मगर भेज देती है पैग़ाम तक वह

यह पैग़ाम आते ही रहते हैं अक्सर
कि किस रोज़ आओगे बीमार होकर

1936

□

1. मरयम की बेटी 2. घुंघराले बाल 4. बचपन 3. जवानी की दौलत 5. समाचार।

# نذرِ علیگڈھ

سرشارِ نگاہِ نرگس ہوں، پابستۂ گیسوئے سُنبل ہوں
یہ میرا چمن ہے میرا چمن، میں اپنے چمن کا بلبل ہوں
ہر آن یہاں صہبائے کہن اِک ساغرِ نو میں ڈھلتی ہے
کلیوں سے حُسن ٹپکتا ہے پھولوں سے جوانی اُبلتی ہے
جو طاقِ حرم میں روشن ہے وہ شمع یہاں بھی جلتی ہے
اِس دشت کے گوشے گوشے سے اِک جوئے حیات اُبلتی ہے
اِسلام کے اس بُت خانے میں اصنام بھی ہیں اور آذر بھی
تہذیب کے اِس میخانے میں شمشیر بھی ہے اور ساغر بھی
یاں حُسن کی بَرق چمکتی ہے، یاں نور کی بارش ہوتی ہے
ہر آہ یہاں اک نغمہ ہے ہر اشک یہاں اک موتی ہے
ہر شام ہے شامِ مصر یہاں، ہر شب ہے شبِ شیراز یہاں
ہے سارے جہاں کا سوز یہاں اور سارے جہاں کا ساز یہاں
یہ دشتِ جنوں دیوانوں کا، یہ بزمِ وفا پروانوں کی
یہ شہرِ طرب رومانوں کا، یہ خلدِ بریں ارمانوں کی

## नज़र-ए-अलीगढ़

सरशार निगाह-ए-नरगिस[1] हूँ, पाबसता[2]-ए-गेसू-ए-सुंबुल हूँ
यह मेरा चमन है मेरा चमन मैं अपने चमन का बुलबुल हूँ

हर आन यहाँ सहबा-ए-कुहन[3] एक सागर-ए-नौ में ढलती है
कलियों से हुस्न टपकता है फूलों से जवानी उबलती है
जो ताक़-ए-हरम में रौशन है वह शमा यहाँ भी जलती है
इस दश्त[4] के गोशे-गोशे[5] से एक जू-ए-हयात[6] उबलती है

इस्लाम के इस बुतख़ाने में असनाम भी हैं और आज़ार भी
तहज़ीब के इस मयख़ाने में, शमशीर भी है और सागर भी

याँ हुस्न की बर्क़ चमकती है, याँ नूर की बारिश होती है
हर आह यहाँ इक नग़मा है, हर अश्क यहाँ इक मोती है

हर शाम है शाम-ए-मिस्र यहाँ, हर शब है शब-ए-शीराज़ यहाँ
है सारे जहाँ का सोज़ यहाँ और सारे जहाँ का साज़ यहाँ

यह दश्त-ए-जुनूँ दीवानों का, यह बज्म-ए-वफा परवानों की
यह शहर तरब रूमानों का, यह खुलदा-ए-बरीं अरमानों की

□

---

1. नरगिस की आँखों में डूबा हुआ 2. पैरों में बेड़ियाँ 3. पुरानी शराब 4. जंगल 5. कोने-कोने में 6. जिन्दगी।

# بربطِ شکستہ

اُس نے جب مجھ سے کہا گیت اک سُنا دو نا
سرد ہے فضا دل کی، آگ تم لگا دو نا
کیا حسین تیور تھے، کیا لطیف لہجہ تھا
آرزو تھی، حسرت تھی، حکم تھا، تقاضا تھا
گنگنا کے مستی میں ساز لے لیا میں نے
چھیڑ ہی دیا آخر نغمۂ وفا میں نے
یاس کا دھواں اٹھا ہر نوائے خستہ سے
آہ کی صدا نکلی بربطِ شکستہ سے

۱۹۳۷ء

## बरबत-ए-शिकसता

उसने जब मुझ से कहा गीत इक सुना दो ना
सर्द है फ़िज़ा[1] दिल की, आग तुम लगा दो ना

क्या हसीन तेवर थे, क्या लतीफ़[2] लहजा था
आरज़ू थी, हसरत थी, हुक्म था, तक़ाज़ा था

गुनगुना के मसती में साज़ ले लिया मैंने
छेड़ ही दिया आख़िर नग़म-ए-वफ़ा मैंने

यास का धुआं उठा हर नवा-ए-खसता[3] से
आह की सदा निकली बरबत-ए-शिकसता से[4]

1937

□

1. हालत 2. अच्छा 3. टूटी हुई आवाज 4. टूटा हुआ बाजा।

# مُسافِر

مُسافر یونہی گیت گائے چلا جا — سرِ رہگزر کچھ سُنائے چلا جا
تری زندگی سوز و سازِ محبّت — ہنسائے چلا جا رُلائے چلا جا
ترے زمزمے ہیں خنک بھی تپاں بھی — لگائے چلا جا بجھائے چلا جا
کوئی لاکھ روکے کوئی لاکھ ٹوکے — قدم اپنے آگے بڑھائے چلا جا
حسیں بھی تجھے راستے میں ملیں گے — نظر مت ملا، مسکرائے چلا جا
محبّت کے نقشے تمنّا کے خاکے — بنائے چلا جا، مٹائے چلا جا
قدامت حدیں کھینچتی ہی رہے گی — قدامت کی بنیاد ڈھائے چلا جا
قسم شوق کی فطرتِ مضطرب کی — یونہی نت نئی دھن میں گائے چلا جا

جو پرچم اٹھا ہی لیا سرکشی کا!
اسے آسماں تک اڑائے چلا جا

۱۹۳۷ء

## मुसाफ़िर

मुसाफ़िर यूँही गीत गाए चला जा
सर-ए-रहगुज़र[1] कुछ सुनाए चला जा

तेरीज़िन्दगीसोज़-ओ-साज़-ए-मुहब्बत
हँसाए चला जा रुलाए चला जा

तेरे ज़मज़मे हैं ख़ुनक भी तपाँ भी
लगाए चला जा बुझाए चला जा

कोई लाख रोके कोई लाख टोके
क़दम अपने आगे बढ़ाए चला जा

हँसीं भी तुझे रास्ते में मिलेंगे
नज़र मत मिला मुस्कुराए चला जा

मुहब्बत के नक़्शे तमन्ना के ख़ाके
बनाए चला जा मिटाए चला जा

क़दामत[2] हदें खेंचती ही रहेगी
क़दामत की बुनियाद ढाए चला जा

क़सम शौक़ की फ़ितरत-ए-मुज़तरब की
यूँही नित नई धुन में गाए चला जा

जो परचम उठा ही लिया सरकशी का
उसे आसमाँ तक उठाए चला जा

1937

□

---

1. रास्ता चलते 2. पुराने ख्यालात।

# غزل

برباد تمنّا پہ عتاب اور زیادہ
ہاں میری محبت کا جواب اور زیادہ

روئیں نہ ابھی اہلِ نظر حال پہ میرے
ہونا ہے ابھی مجھ کو خراب اور زیادہ

"آوارہ و مجنوں" ہی پہ موقوف نہیں کچھ
ملنے ہیں ابھی مجھ کو خطاب اور زیادہ

اُٹھیں گے ابھی اور بھی طوفاں مرے دل سے
دیکھوں گا ابھی عشق کے خواب اور زیادہ

ٹپکے گا لہو اور مرے دیدۂ تر سے
دھڑکے گا دلِ خانہ خراب اور زیادہ

ہوگی مری باتوں سے انہیں اور بھی حیرت
آئیگا انھیں مجھ سے حجاب اور زیادہ

اے مطربِ بیباک کوئی اور بھی نغمہ
اے ساقیٔ فیّاض شراب اور زیادہ

۱۹۳۸ء

## ग़ज़ल

बरबाद तमन्ना पे अताब[1] और ज़्यादा
हाँ मेरी मुहब्बत का जवाब और ज़्यादा

रोएँ न अभी अहल-ए-नज़र हाल पे मेरे
होना है अभी मुझको खराब और ज़्यादा

आवारा-व-मजनूँ ही पे मौक़ूफ़[2] नहीं कुछ
मिलने हैं अभी मुझको ख़िताब और ज़्यादा

उठेंगे अभी और भी तूफ़ाँ मेरे दिल से
देखूँगा अभी इश्क़ के ख्वाब और ज़्यादा

टपकेगा लहू और मेरे दीदा-ए-तर से
धड़केगा दिल-ए-खाना ख़राब और ज़्यादा

होगी मेरी बातों से उन्हें और भी हैरत
आएगा उन्हें मुझसे हिजाब[3] और ज़्यादा

ऐ मुतिरब-ए-बेबाक[4] कोई और भी नग़मा
ऐ साक़ी-ए-फ़य्याज़[5] शराब और ज़्यादा

1938

□

---

1. गुस्सा 2. मुनहसर 3. पर्दा 4. बिना झिझक गानेवाला
5. दिलवाला साक़ी ।

# گریز

یہ جاکر کوئی بزمِ خوباں میں کہہ دو!
کہ اب درخورِ بزمِ خوباں نہیں میں
مبارک تمہیں قصر و ایواں تمہارے
وہ دلدادۂ قصر و ایواں نہیں میں
جوانی بھی سرکش، محبت بھی سرکش
وہ زندانیٔ زلفِ پیچاں نہیں میں
تڑپ میری فطرت، تڑپتا ہوں لیکن
وہ زخمیٔ پیکانِ مژگاں نہیں میں
دھڑکتا ہے دل اب بھی راتوں کو لیکن
وہ نوحہ گرِ دردِ ہجراں نہیں میں
بایں تشنہ کامی، بایں تلخ کامی
رہینِ لبِ شکرافشاں نہیں میں
شراب و شبستاں کا مارا ہوں لیکن
وہ غرقِ شراب و شبستاں نہیں میں
قسم نطق کی شعلہ افشانیوں کی
کہ شاعر تو ہوں، اب غزلخواں نہیں میں

۱۹۴۰ء

## गुरेज़

यह जाकर कोई बज़्म-ए-ख़ूबाँ[1] में कह दो
कि अब दर-ख़ूर-ए-बज़्म-ए-ख़ूबाँ[2] नहीं मैं

मुबारक तुम्हें क़सर-ओ-ऐवाँ तुम्हारे
वह दिलदादा-ए-क़स-ओ-ऐवाँ नहीं मैं

जवानी भी सरकश, मुहब्बत भी सरकश
वह ज़िनदानी-ए-ज़ुलफ़-ए-पेचाँ नहीं मैं

तड़प मेरी फ़ितरत, तड़पता हूँ लेकिन
वह ज़खमी-ए-पैमान-ए-मिज़गाँ नहीं मैं

धड़कता है दिल अब भी रातों को लेकिन
वह नौहा गर-ए-दर्द-ए-हिजराँ नहीं मैं

बई तिशनाकामी[3], बई तल्खकामी[4]
रहीन-ए-लब-ए-शकर अफ़शाँ नहीं मैं

शराब-ओ-शबिस्ताँ का मारा हूँ लेकिन
वह ग़रक़ शराब-ओ-शबिस्ताँ नहीं मैं

क़सम नुत्क़ की शोला अफ़शानियों की
कि शायर तो हूँ, अब ग़ज़लख्वाँ नहीं मैं

1940

□

---

1. महबूब की महफ़िल 2. महबूब के दर का भिखारी 3. प्यास
4. कड़ुआ नाकाम तजुर्बा 5. मिठास का आदि ।

# حُسن و عشق

مجھ سے مت پوچھ "مرے حُسن میں کیا رکھا ہے"
آنکھ سے پردۂ ظلمات اٹھا رکھا ہے
میری دنیا کہ مرے غم سے جہنّم بردوش
تو نے دنیا کو ابھی فردوس بنا رکھا ہے

مجھ سے مت پوچھ "ترے عشق میں کیا رکھا ہے"
سوز کو ساز کے پردے میں چھپا رکھا ہے
جگمگا اٹھتی ہے دنیائے تخیّل جس سے
دل میں وہ شعلۂ جانسوز دبا رکھا ہے

۱۹۴۰ء

## हुस्न-ओ-इश्क़

मुझसे मत पूछ मेरे हुस्न में क्या रखा है
आंख से पर्दा-ए-ज़ुलमात[1] उठा रखा है

मेरी दुनिया कि मेरे ग़म से जहन्नुम बरदोश[2]
तूने दुनिया को भी फ़िरदौस बना रखा है

मुझसे मत पूछ तेरे इश्क में क्या रखा है
सोज़[3] को साज़[4] के पर्दे में छिपा रखा है

जगमगा उठती है दुनिया-ए-तख़य्युल[5] जिससे
दिल में वह शोला-ए-जांसोज़[6] दबा रखा है

1946

□

---

1. अंधेरे 2. कान्धे पर 3. जलन 4. गीत 5. ख़्याल 6. दिल की जलन।

# ایک غمگین یاد

مرے پہلو بہ پہلو جب وہ چلتی تھی گلستاں میں
فرازِ آسماں پر کہکشاں حسرت سے تکتی تھی
محبّت جب چمک اٹھتی تھی اُسکی چشمِ خنداں میں
خمستانِ فلک سے نور کی صہبا چھلکتی تھی

مرے بازو پہ جب وُہ زلفِ شبگوں کھول دیتی تھی
زمانہ نکہتِ خُلدِ بریں میں ڈوب جاتا تھا
مرے شانہ پہ جب سر رکھ کے ٹھنڈی سانس لیتی تھی
مری دنیا میں سوز و ساز کا طوفان آتا تھا

وہ میرا شعر جب میری ہی لَے میں گُنگُناتی تھی
مناظر جھومتے تھے بام و در کو وجد آتا تھا

## एक ग़मगीन याद

मेरे पहलू-ब-पहलू[1] जब वह चलती थी गुलिसतां में
फराज[2]-ए-आसमाँ पर कहकशाँ हसरत से तकती थी

मुहब्बत जब चमक उठती थी इसकी चश्म-ए-खन्दाँ[3] में
खमिसतान-ए-फ़लक से नूर की सहब छलकती[4] थी

मेरे बाज़ू पे जब वह जुल्फ़-ए-शबगूँ[5] खोल देती थी
ज़माना निकहत-ए-खुलद-ए-बरीं में डूब जाता था

मेरे शाने पे जब सर रख के ठंडी साँस लेती थी
मेरी दुनियाँ में सोज़-ओ-साज़ का तूफान आता था

वह मेरा शेर जब मेरी ही लै में गुनगुनाती थी
मनाजिर झूमते थे बाम-ओ-दर को वज्द[6] आता था

□

---

1. साथ-साथ 2. बुलन्दी 3. हंसती आँखें 4. रोशनी
5. सियाह, काले 6. झूमना।

# غزل

اِذنِ خرام لیتے ہوئے آسماں سے ہم
ہٹ کر چلے ہیں رہگذرِ کارواں سے ہم

کیا پوچھتے ہو جھومتے آئے کہاں سے ہم
پی کر اٹھے ہیں خمکدۂ آسماں سے ہم

کیوں کر ہوا ہے فاش زمانہ پہ کیا کہیں
وہ رازِ دل جو کہہ نہ سکے رازداں سے ہم

ہمدم یہی ہے رہگذرِ یارِ خوش خرام
گذرے ہیں لاکھ بار اسی کہکشاں سے ہم

کیا کیا ہوا ہے ہم سے جنوں میں نہ پوچھیے
الجھے کبھی زمیں سے کبھی آسماں سے ہم

بخشی ہیں ہم کو عشق نے وہ جرأتیں مجاز
ڈرتے نہیں سیاستِ اہلِ جہاں سے ہم

۱۹۴۱ء

## ग़ज़ल

इज़्न-ए-ख़राम[1] लेते हुए आसमाँ से हम
हटकर चले हैं रहगुज़र-ए-कारवाँ से हम

क्या पूछते हो झूमते आए कहाँ से हम
पीकर उठे हैं ख़ुमकदा[2]-ए-आसमाँ से हम

क्यूँ कर हुआ है फ़ाश ज़माने पे क्या कहें
वह राज़-ए-दिल जो कह न सके राज़दाँ से हम

हमदम यही है रहगुज़र-ए-यार-ए-ख़ुश-ख़राम[3]
गुज़रे हैं लाख बार इसी कहकशाँ से हम

क्या-क्या हुआ है हमसे जुनूँ में न पूछिये
उलझे कभी ज़मीं से कभी आसमाँ से हम

बख़्शी है हमको इश्क़ ने वह जुरअत-ए-'मजाज़'
डरते नहीं सियासत-ए-अहल-ए-जहाँ से हम

1941

□

---

1. चलने की इजाज़त 2. आसमाँ की शराब 3. अच्छी चाल वाला।

# غزل

مری وفا کا ترا لطف بھی جواب نہیں
مرے شباب کی قیمت ترا شباب نہیں

یہ ماہتاب نہیں ہے کہ آفتاب نہیں
سبھی ہے حسن، مگر عشق کا جواب نہیں

مری نگاہ میں جلوے ہیں جلوے ہی جلوے
یہاں حجاب نہیں ہے یہاں نقاب نہیں

جنوں بھی حد سے سوا شوق بھی ہے حد سے سوا
یہ بات کیا ہے کہ میں موردِ عتاب نہیں

یہاں تو حسن کا دل بھی ہے غم سے صد پارہ
میں کامیاب نہیں وہ بھی کامیاب نہیں

مجازؔ کس کو میں سمجھاؤں کوئی کیا سمجھے
کہ کامیابِ محبت بھی کامیاب نہیں

سنہ ۱۹۴۳ء

## ग़ज़ल

मेरी वफ़ा का तेरा लुत्फ़ भी जवाब नहीं
मेरे शबाब की क़ीमत तेरा शबाब नहीं

यह माहताब नहीं है कि आफ़ताब नहीं
सभी है हुस्न मगर, इश्क़ का जवाब नहीं

मेरी निगाह में जलवे हैं जलवे-ही-जलवे
यहाँ हिजाब नहीं है यहाँ नक़ाब नहीं

जुनूँ भी हद से सिवा शौक भी है हद-से सिवा
यह बात क्या है कि मैं मोरिद-ए-इताब[1] नहीं

यहाँ तो हुस्न का दिल भी है ग़म से सद-पारा[2]
मैं कामयाब नहीं वह भी कामयाब नहीं

'मजाज़' किसको मैं समझाऊँ कोई क्या समझे
कि कामयाब-ए-मुहब्बत भी कामयाब नहीं

1942

□

---

1. सजा का मुसतहक 2. सौ टुकड़ों में।

# مجھے جانا ہے اِک دن

مجھے جانا ہے اِک دِن تیری بزمِ ناز سے آخر
ابھی پھر درد ٹپکے گا مری آواز سے آخر
ابھی پھر آگ اٹھے گی شکستہ ساز سے آخر
مجھے جانا ہے اِک دن تیری بزمِ ناز سے آخر

ابھی تو حُسن کے پیروں پہ ہے جبرِ حنا بندی
ابھی ہے عشق پر آئینِ فرسُودہ کی پابندی
ابھی حاوی ہے عقل و روح پر جھوٹی خداوندی
مجھے جانا ہے اِک دن تیری بزمِ ناز سے آخر

ابھی تہذیب عدل و حق کی کشتی کھے نہیں سکتی!
ابھی یہ زندگی دادِ صداقت دے نہیں سکتی!
ابھی انسانیت دولت سے ٹکر لے نہیں سکتی!
مجھے جانا ہے اِک دن تیری بزمِ ناز سے آخر

